हिन्दी प्रचारक पत्रिका
लेखक प्रकाशक मासिक सेवा सेवक

वर्ष ११ : अंक १–२ : जनवरी–फरवरी १९८२

मूल्य एक प्रति : १.०० ; वार्षिक १२.००

सम्पादक–कृष्णचन्द्र बेरी ● विजय प्रकाश बेरी

# पंचम विश्व पुस्तक मेला

( फरवरी ५ से १५, १९८२ तक )

प्रगति मैदान, नई दिल्ली में स्थित

## भारतीय भाषाओं का मण्डप

हाल आफ नेशन्स में

वाराणसी की प्रसिद्ध प्रकाशन संस्था

## हिन्दी प्रचारक संस्थान

के

स्टाल नं० १६१ पर

दर्शन दें, कृतार्थ करें।

विजयप्रकाश बेरी

राजेन्द्रप्रसाद बेरी
अनिल बेरी

# कल्हणकृत राजतरंगिणी के चार खण्ड प्रस्तुत करने के पश्चात

इतिहास लेखन परम्परा में

अभिनव क्रांति

डॉ० रघुनाथ सिंह कृत

## षष्ट-राजतरंगिणी

कल्हण, जोन राज, श्रीवर, प्राज्यभट्ट तथा शुक आदि मनीषियों ने राजतरंगिणी लेखन का क्रम महाभारत काल से आरम्भ किया था। यह उपक्रम पिछले ४५० वर्षों से टूट गया था।

कल्हण की शैली में श्लोकबद्ध इतिहास-लेखन की यह परम्परा पुनः आरम्भ की गयी है। इसमें शाहमीर, चक, मुगल, पठान, सिख, डोगरा तथा वर्तमान गणतन्त्र के साथ ही साथ १९८१ तक के इतिहास को सम्मिलित कर इस उपक्रम को अधुनातन कर दिया गया है।

मूल्य रु० १५०·००—प्रथम खण्ड

संस्कृत श्लोकों के साथ हिन्दी अनुवाद एवं टिप्पणी से समलंकृत

कल्हणकृत राजतरंगिणी के चार खण्डों का मूल्य : ४५०·००



प्रथम खण्ड

रघुनाथ सिंह कृता
राजतरङ्गिणी



हिन्दी प्रचारक संस्थान

पो० बॉ० १०६, पिशाचमोचन, वाराणसी–२२१००१

सम्पादकीयपृष्ठ

हिन्दी प्रचारक पत्रिका

वर्ष १० : अंक १-२, जनवरी-फरवरी १९८२

सम्पादक : कृष्णचन्द्र बेरी, विजयप्रकाश बेरी

# भारतीय भाषाओं का अधिष्ठान : पंचम विश्व-पुस्तक अनुष्ठान

—श्री कृष्णचन्द्र बेरी, निदेशक हिन्दी मंडप

देश के पुस्तक-प्रेमियों के लिए यह संतोष का विषय है कि अब भारत में भी अन्य विकसित देशों की तरह विश्व पुस्तक-मेलों की परम्परा स्थापित हो गई है। पहला विश्व पुस्तक-मेला दस वर्ष पूर्व १९७२ में आयोजित हुआ था। दूसरा विश्व-मेला उसके चार वर्ष बाद सन् १९७६ में और तदनन्तर तीसरे तथा चौथे विश्व-मेले दो वर्ष के अन्तर से सन् १९७८ और १९८० में हुए। विगत चौथे विश्व-पुस्तक मेले का २९ फरवरी १९८० को उद्घाटन करते हुए भारत के राष्ट्रपति नीलम संजीव रेड्डी ने आशा व्यक्त की थी कि विश्व-पुस्तक मेले देश-विदेश में पुस्तकों के माध्यम से हमारी संस्कृति का प्रसार करने में सक्षम होंगे, और सामान्य पाठकों की ज्ञान-पिपासा की तुष्टि करेंगे। उनकी यह आशा भी थी कि पुस्तक मेलों का यह क्रम उत्तरोत्तर विकास करेगा। उनकी आशा के अनुकूल ही अब यह पंचम विश्व-पुस्तक मेला आगामी ५ फरवरी से १५ फरवरी तक राजधानी के विशाल प्रगति-मैदान में आयोजित हो रहा है। विगत दशक के पुस्तक-जगत् का यह मेला बृहत्तम आयोजन प्रमाणित होगा ऐसी आशा की जा सकती है। मेले का औपचारिक उद्घाटन माननीया प्रधान मंत्री श्रीमती इन्दिरा गांधी द्वारा ४ फरवरी १९८२ को सायंकाल ५ बजे प्रगति मैदान के खुले रंगमंच हंसध्वनि में हो रहा है।

इन मेलों की उत्तरोत्तर लोकप्रियता का यह प्रमाण है कि जहाँ सन् १९७२ के पहले विश्व-मेले में कुल दस-बारह देशों ने ही भाग लिया था, वहाँ १९८० के चौथे विश्व मेले ने लगभग ५० विदेशी प्रकाशकों का प्रतिनिधित्व किया। प्रथम विश्व मेले में कुल १५२ प्रकाशकों ने भाग लिया था, तथा दूसरे तथा तीसरे विश्व मेलों में यह संख्या २०० से बढ़कर चौथे मेले तक तीन सौ पचास से अधिक पहुँच गई थी। इस पंचम विश्व-मेले में ६०.के लगभग विदेशी और सवा चार सौ के लगभग स्थानीय प्रकाशक सक्रिय भाग ले रहे हैं। इसके अतिरिक्त अन्य २२ विकासशील देशों का एक शिष्ट मंडल भी मेले में भाग ले रहा है। सामान्य दर्शकों, पाठकों और पुस्तक-प्रेमियों के अतिरिक्त कई शिक्षाशास्त्री, विचारक, पुस्तकालयाध्यक्ष, लेखक, पत्रकार, पुस्तक-विक्रेता, मुद्रक आदि इस अवसर पर प्रतिनिधि के रूप में भाग ले रहे हैं। इस बार मेले का आयोजन बीस हजार वर्ग-मीटर के क्षेत्रफल में किया जा रहा है जो चतुर्थ विश्व-मेले के क्षेत्रफल से दो हजार वर्ग-मीटर अधिक और सन् १९७२ के प्रथम विश्व मेले की तुलना में लगभग चौगुना है। विगत मेले में दो लाख दर्शकों ने मेले का परिदर्शन किया था, जबकि इस बार पाँच लाख दर्शकों द्वारा देखे जाने की संभावना है। मेले की कलात्मक संरचना, नयन-रंजक साज-सज्जा आदि के लिए सुप्रसिद्ध वास्तुकार सर्वश्री राणा एवं शम्भू चौधरी का सहयोग प्राप्त किया गया है।

पंचम विश्व पुस्तक मेला वस्तुतः भारतीय भाषाओं के अधिष्ठापन का पावन-पर्व है। मेले में भाग लेने वाले साढ़े चार सौ भारतीय प्रकाशकों में भारत की सभी भाषाओं के प्रतिनिधि होंगे, इस तरह यह मेला सहज ही भारतीय भाषाओं का मिलन-तीर्थ प्रमाणित होगा। विगत वर्षों में देश में शिक्षा के स्तर और परिमाण में वृद्धि के साथ न केवल विभिन्न भाषाओं में प्रकाशकों की, और इसलिए प्रकाशनों की ही संख्या बढ़ी है, बल्कि प्रकाशन के स्तर में भी बड़ा कल्पनाशील और गुणात्मक परिवर्तन आया है। देश में पारस्परिक आदान-प्रदान तथा भावात्मक एकता के फलस्वरूप विधाओं और विषयों में भी वृद्धि हुई है। ग्रामीण जनता के लिए, नवसाक्षर और वयस्कों तथा

प्रौढ़ों के लिए, महिलाओं के लिए, शिशुओं आदि वर्ग के लिए तो साहित्य प्रकाशित हुआ ही है, विज्ञान-विधि-प्रविधि-औषधि आदि विशिष्ट शास्त्रीय विषयों के अतिरिक्त क्रीड़ा, फिल्म, रंगभूमि, धर्म, दर्शन, विभिन्न उद्योग आदि विशिष्ट क्षेत्रों के लिए भी प्रभूत साहित्य प्रकाशित हुआ है। देश की विशालता को देखते हुए अवश्य ये प्रयत्न अभी बड़े अपर्याप्त हैं, किन्तु ये मेले यह भी बतलाते हैं कि हम इस दिशा में कितनी तेजी से बढ़ रहे हैं, और अभी मंजिल कितनी दूर है, ताकि हमारे प्रयत्न आवश्यकता के अनुरूप गति पकड़ सकें। हमारा लक्ष्य है कि इस शताब्दी के अंत तक भारत में शत प्रतिशत साक्षरता हो जाए। जरा कल्पना कीजिए, तब तक इस देश की जो पठितों की संख्या उपलब्ध होगी, उसके लिए किस परिमाण में और कैसा साहित्य प्रस्तुत किया जाएगा! पुस्तक-मेले अपनी विविधता से सहज ही देश की विविधरूपा-बहुरंगी संस्कृति और बहुमुखी प्रतिभा का परिचय प्रस्तुत करते हैं।

यद्यपि प्रथम दो मेलों में अधिक मुखर अंग्रेजी-भाषा के प्रकाशक ही थे, जिनसे भारतीय-भाषा के पाठकों और प्रकाशकों का निराश होना स्वाभाविक ही था, किन्तु बाद के दो मेलों में अखिल भारतीय हिन्दी प्रकाशक संघ तथा नेशनल बुक ट्रस्ट आफ इंडिया के सम्मिलित प्रयत्नों से एक बड़े पैमाने पर हिन्दी मण्डप का आयोजन किया गया, जिसमें हिन्दी के अतिरिक्त अन्य भारतीय भाषाओं के प्रकाशकों के प्रकाशनों ने भी बड़े उत्साह से भाग लिया। पाठकों और दर्शकों ने इनकी बड़ी सराहना की और बड़े गर्व से उन्होंने देखा कि अपने देश का प्रकाशक व्यवसाय भी गुणात्मक, संख्यात्मक, कलात्मक और विषयात्मक किसी भी दृष्टि से विदेशी साहित्य-प्रकाशनों से कम नहीं है। इस वर्ष भी यह मण्डप मेले के केन्द्र स्थान हॉल आफ नेशन्स में लगाया जा रहा है, जिसमें हिन्दी तथा अन्य भारतीय-भाषाओं के लगभग दो सौ प्रकाशक भाग ले रहे हैं। यों तो मण्डप में सभी प्रकाशकों के श्रेष्ठ प्रकाशन उपलब्ध होंगे, किंतु सन् १९८०-८१ के उत्कृष्ट प्रकाशनों को विशेष रूप से प्रदर्शित किया जाएगा। भारत एक बहुभाषी देश है, किंतु विभिन्न भाषाएँ तो उसका बहुरंगी परिवेश भर हैं। इस बहुरूपी परिवेश के नीचे उसकी नित्य-नवीन चिरंतन आत्मा तो एक है, जो उसके साहित्य के अनेक स्वरों में सदा उच्चरित-गुंजरित है।

पुस्तक मेलों का आयोजन महानगरों तथा शहरों से भी आगे बढ़कर ग्रामांचलों और विकासखण्डों तक पहुँचना चाहिए। अवश्य ही ये स्थानीय मेले उस अंचल विशेष के स्तर, रुचि तथा इतिहास-भूगोल-संस्कृति की आवश्यकताओं के अनुकूल साहित्य को ही प्रस्तुत करने पर बल देंगे। यह एक विचारणीय तथ्य है कि हमारे ग्राम भी अब शिक्षित और पठित होने लगे हैं, जिनकी ज्ञान की क्षुधा को संतृप्त करने का दायित्व प्रकाशकों पर है, किन्तु अब भी लगभग ६४ प्रतिशत ग्रामीण जनता अपढ़ है। उनमें शिक्षा के प्रति लगन और उत्साह बढ़ाने का दायित्व भी इन मेलों और प्रदर्शनियों को लेना होगा। वस्तुतः इसे एक बहुद्देशीय साक्षरता-अभियान का एक अंग ही बन जाना चाहिए। छोटे-छोटे कस्बों और पढ़े-लिखे समुदाय में बुक-क्लब जैसे संगठन स्थापित किये जा सकते हैं। गांधीजी के रचनात्मक कार्यक्रम से संबंधित खादी ग्रामोद्योग संस्थाओं का जाल देशभर में फैला हुआ है, लाखों गाँवों से इनका संबंध है। ठेठ गांवों तक सत्साहित्य के प्रचार के लिए इन ग्राम केन्द्रों का उपयोग कैसे किया जाए इस पर विचार होना चाहिए।

इन मेलों से न केवल भारत में ही भारतीय प्रकाशन और भारतीय संस्कृति का प्रचार-प्रसार होता है, विदेशों में भी इनकी सहज प्रतिक्रिया होती है। ये मेले विदेशी मुद्रा अर्जन करने में भी बड़े सहायक प्रमाणित हुए हैं। इन दिनों हम अपनी पुस्तकें विदेशों में निर्यात कर लगभग दस करोड़ रुपए की विदेशी मुद्रा प्रतिवर्ष अर्जित कर रहे हैं। गए १९८० के बाद देश-विदेश में नेशनल बुक ट्रस्ट तथा अन्य भारतीय प्रकाशकों ने मिल कर भारत के बाहर अब तक लंदन, फ्रांकफुर्ट, लाइपजिग, मारीशस, चीन आदि देशों में लगभग २५ पुस्तक मेले आयोजित किए हैं। अभी गत वर्ष २१ जुलाई १९८१ से चीन की राजधानी बेजिंग (पेकिंग) में दिल्ली की एक प्रकाशन संस्था द्वारा भारतीय पुस्तकों की प्रदर्शनी आयोजित की गई थी, जिसमें भारत के सौ से अधिक प्रकाशकों की बारह सौ पुस्तकों का प्रदर्शन किया गया था। चीन में यह भारतीय पुस्तकों की प्रथम प्रदर्शनी थी, जिसे चीन के तीन सौ से अधिक विशिष्ट

वैज्ञानिकों, साहित्यकारों और विद्वानों के अतिरिक्त दस हजार से अधिक लोगों ने देखा।

आज की सबसे बड़ी समस्या है सुलभ मूल्य में पाठकों को पुस्तकें उपलब्ध कराना। दुर्भाग्यवश गत दस वर्षों में मूल्य वृद्धि की सबसे भयंकर मार पुस्तकों पर पड़ी है। इस संदर्भ में कागज और मुद्रण के मूल्यों में असाधारण वृद्धि भी कारण है, किन्तु हम यह भूल जाते हैं कि यदि पाठक की क्रय-शक्ति में ह्रास हुआ तो वह सबसे पहले कटौती पुस्तकों के ऊपर ही करेगा। भारत में वैसे ही सामान्यतः पाठक के प्रति बहुत गहरी रुचि नहीं है—गरीबी भी इसका एक प्रमुख कारण है—अब यदि पुस्तकों के विक्रय में ह्रास हुआ तो देश की मनीषा कुण्ठित ही रह जाएगी, और देश की प्रगति के सभी मार्ग अवरुद्ध हो जाएँगे। इसी को ध्यान में रखकर नेशनल बुक ट्रस्ट ने इस बार मेले में "कम मूल्य में सभी के लिए पुस्तकें" Low Cost Books for All विषय पर एक अंतर्राष्ट्रीय संगोष्ठी का आयोजन किया है, जो ५ फरवरी से ७ फरवरी तक यूनेस्को की सहायता से चलेगी। इस संगोष्ठी में ३० विदेशी प्रतिनिधियों के अतिरिक्त देश के विभिन्न भागों से सौ से अधिक प्रतिनिधि भाग लेंगे, जो पुस्तक-व्यवसाय के विभिन्न पहलुओं पर विचार करेंगे।

इसके अतिरिक्त मेले में, प्रायः प्रतिदिन ही विभिन्न संगठनों द्वारा गोष्ठियाँ, परिसंवाद और सांस्कृतिक कार्यक्रम आयोजित किए जा रहे हैं। फेडरेशन आफ इंडियन पब्लिशर्स, चीनी और रूसी प्रकाशकों के साथ संगोष्ठियाँ करेगा, मास्टर प्रिंटर्स फेडरेशन मुद्रण-विषय के ऊपर एक संगोष्ठी आयोजित कर रही है। आथर्स गिल्ड, भारतीय लेखकों का अष्टम राष्ट्रीय सम्मेलन १३ और १४ फरवरी को कर रहा है, जिसमें कवि-सम्मेलन भी सम्मिलित है। इसके अतिरिक्त फेडरेशन आफ पब्लिशर्स एण्ड बुकसेलर्स एसोसिएशन, भारतीय शासकीय लाइब्रेरी एसोसिएशन, इंडियन एसोसिएशन आफ एकेडेमिक लाइब्रेरीज, इंडियन लाइब्रेरी एसोसिएशन आदि भी भिन्न भिन्न दिनों में अपनी संगोष्ठियाँ आयोजित कर रहे हैं। अखिल भारतीय हिन्दी प्रकाशक संघ भी १० फरवरी को "हिन्दी साहित्य के प्रचार-प्रसार और वितरण" विषय पर एक परिसंवाद आयोजित कर रहा है, जिसमें गत चतुर्थ मेले के अवसर पर ६-७-८ मार्च १९८० को आयोजित विचार-गोष्ठियों की संस्तुतियों के कार्यान्वयन पर भी विचार होगा। विशेष बल अनुवादकों के अधिकार पर दिया जाएगा।

दुर्भाग्य से पुस्तकों के क्षेत्र में भी भ्रष्टाचार बढ़ता जा रहा है। इसका कारण थोक-भाव से पुस्तकें खरीदने की प्रथा पर है। जहाँ सत्ता केन्द्रित हो जाती है, वहाँ भ्रष्टाचार अवश्य पनपता है। लाइब्रेरियों में वे ही पुस्तकें खरीदी जाती हैं जिन पर प्रकाशक भ्रष्ट अधिकारियों को अधिक से अधिक लाभ पहुँचा सकें। हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं के प्रकाशकों के लिए जहाँ यह गोष्ठी एक चुनौती सिद्ध होगी वहीं गोष्ठी इस विषय पर प्रकाश डालेगी कि पुस्तकालय हिन्दी तथा अन्य भारतीय भाषाओं के प्रकाशकों को पर्याप्त स्थान दें। अनावश्यक रूप से अंग्रेजी भाषा की पुस्तकों से भारतीय भाषा के पाठकों को अवसर नहीं मिल पाता। अभी स्थिति यह है कि इन पुस्तकालयों में अंग्रेजी पुस्तकों की खरीद ९० प्रतिशत से बढ़कर है, जबकि भारतीय भाषाओं की पुस्तकों की खरीद दस से पाँच प्रतिशत ही होती है।

संक्षेप में यह मेला एक बहुत बड़ा अवसर है, न केवल पुस्तक प्रेमियों के लिए, बल्कि देश की भावी पीढ़ी के लिए, शिक्षा और साहित्य प्रेमियों के लिए, व्यवसायियों और उद्यमियों के लिए, और उन लाखों-करोड़ों लोगों के लिए जो देश की भावात्मक एकता के लिए नए-नए क्षितिजों की खोज में लगे हैं। साहित्य ही किसी देश की वह हृत्तंत्री है जिसका एक तार छू देने से ही सम्पूर्ण जीवन झंकृत हो उठता है। और ऐसे मेलों का आयोजन ही देश की भिन्न भिन्न भाषाओं के तारों को एक ही स्वर-ग्राम पर समस्वर कर सकता है। इस पंचम विश्व पुस्तक मेले का नारा है : भारत के लिए भारतीय भाषाएँ और उनका साहित्य!

●

# हिन्दी पुस्तकों का प्रसार-प्रचार और उनकी सम्भावनाएँ

[पांचवें विश्व पुस्तक मेले के अवसर पर भारतीय भाषाओं के परिपेक्ष्य में हिन्दी पुस्तकों के प्रचार प्रसार के सन्दर्भ में दिल्ली में एक विचार गोष्ठी आयोजित है। विचार के मुख्य मुद्दों पर इस निबन्ध में प्रकाश डाला है श्रीकृष्ण चन्द्र बेरी ने। शायद ये विचार विन्दु आपको भी कुछ सोचने के लिए बाध्य करें।—सं·]

हिन्दी जनसंख्या की दृष्टि से आज दुनिया की तीसरी भाषा है। मात्र भारत में इसके प्रयोक्ताओं की संख्या लगभग ४० करोड़ है। भारत के अतिरिक्त यह नेपाल, वर्मा, पाकिस्तान, बंगला देश, मारिशस, त्रिनिदाद, फिजी आदि देशों में तथा एशिया और अफ्रीका के अनेक भागों में व्यवहृत होती है। भारत में यह बिहार, उत्तर प्रदेश, मध्य प्रदेश, राजस्थान, हरियाणा, दिल्ली प्रदेश और हिमाचल प्रदेश की राजभाषा है। देश के सभी भागों में यह बोली समझी जाती है। भारत के सभी राज्यों ने इसे राष्ट्रभाषा स्वीकार किया है। सभी महानगरों की आबादी के बहुत बड़े हिस्से द्वारा प्रयुक्त होती है। अनेकानेक सार्वजनिक सरकारी तथा अर्द्ध सरकारी संस्थायें हिन्दी की सर्जनात्मक कृतियों को प्रति वर्ष पुरस्कृत करती है जिससे जनता तक उन्हें पहुँचने में सहायता मिलती है। अनेक उन्नत देशों में हिन्दी के शिक्षण-प्रशिक्षण की व्यवस्था है। इतना विराट क्षेत्र पाकर भी हिन्दी पुस्तकों की लोकप्रियता के समक्ष एक प्रश्न चिह्न क्यों है ?

इस प्रश्न के सन्दर्भ में अनेक समस्यायें और प्रति-प्रश्न उठ खड़े होते हैं। हिन्दी प्रकाशनों के नाम से जो लोकप्रिय हैं वे क्या हैं ? फिर भी साहित्य, अपराध साहित्य तथा अश्लील प्रकाशन क्या हितकर है, शिव है ? अनेक पेटेन्ट नामों से प्रकाशित हिन्दी का छद्मनामी लेखन हमारे सर्जनात्मक साहित्य को आज किस सीमा तक प्रभावित कर रहा है ? क्या इस छद्मनामी लेखन (पोस्ट राइटिंग) ने नई प्रतिभाओं का प्रवेश द्वार बन्द नहीं कर दिया है ?

आज पुस्तक खरीद कर पढ़ने की प्रवृत्ति क्यों सूखती चली जा रही है ? हिन्दी प्रकाशन सरकारी खरीद और पुस्तकालयों का मुहताज क्यों होता जा रहा है "सेल्स प्रमोशन" के नाम पर पुस्तकों की खरीद के लिए दी जाने वाली मोटी-मोटी रकमें इस सारस्वत व्यवसाय के लिए क्या कलंक नहीं है ? क्या इस कुप्रवृत्ति का प्रभाव हिन्दी की पुस्तकों के बढ़ते मूल्य पर नहीं पड़ता ? आज हमारे देश में विकसित देशों की तुलना में कागज का मूल्य कुछ अधिक ही है। पुस्तक निर्माण का ६० से ७० % प्रतिशत खर्च कागज पर पड़ता है। लेखकीय पारिश्रमिक और अन्य व्यय के मद्दे धन का बहुत कम ही हिस्सा आता है। यहीं हिन्दी लेखकीय संदर्भ भी हमारी चिन्तन परिधि को स्पर्श करता है। क्या कारण है कि हिन्दी के लेखकों की विश्व की अनेक भाषाओं के लेखकों की तुलना में आर्थिक स्थिति खराब है ? विशुद्ध लेखकीय कर्म से सम्मान पूर्वक जीवन यापन करने वाले आज हिन्दी में कितने लेखक हैं ?

थोक खरीद में परदे के पीछे चलने वाली कुप्रथा प्रकाशकों के एक छोटे वर्ग को भले ही लाभान्वित करती है, पर पुस्तक व्यवसायियों की तो कमर ही तोड़ देती है। पुस्तक व्यवसाय के सन्दर्भ में "बुकसेलर" की भूमिका नगण्य होती जा रही है। जहाँ बुकसेलर ही 'सेल्स प्रमोशन' का मूल माध्यम था, वहाँ आज उसका अस्तित्व ही खतरे में है। क्या पुस्तकों की लोकप्रियता के सम्बन्ध में यह स्थिति शुभ है ? यदि नहीं तो "बुकसेलर" के अस्तित्व की रक्षा कैसे हो ? यथार्थ है कि हमारा देश गांवों में निवास करता है। फिर उनके लिए हम क्या छापते हैं ? क्या इन ग्रामों और उनकी आवश्यकताओं की उपेक्षा कर कोई साहित्य लोकप्रिय हो सकता है ? ग्राम इकाइयों, ग्राम सभाओं और विकास खण्डों के लिए कैसा साहित्य चाहिये ? पुस्तकों की लोकप्रियता में इनकी क्या भूमिका हो सकती है ?

हिन्दी तथा भारतीय भाषाओं की पुस्तकें यदि बिकती नहीं है तो इसका बहुत बड़ा कारण यह भी है कि खरीदने वाले अंग्रेजी-पुस्तकें खरीदते हैं और अपनी भाषा की पुस्तकें खरीदी नहीं जाती हैं। उस हालत में यह आवश्यक हो जाता है कि अंग्रेजी के उपन्यासों के आयात पर प्रतिबन्ध

हो। उटपटाँग साहित्य, जिसका किशोर मन पर अवश्य प्रभाव पड़ता है, भारत में नहीं मंगाई जानी चाहिये।

यह भी एक बिडम्बना है कि भारत में बहुत कुछ प्रकाशन या तो अंग्रेजी से अनुदित हैं या अंग्रेजी प्रभावित हैं। उसमें भारतीयता उस तरह प्रतिविम्बित नहीं होती जिस तरह कि होना चाहिये। यह भी एक कारण हो सकता है कि एक भाषाभाषी ग्राम समाज में भारतीय भाषा का साहित्य उतना लोकप्रिय नहीं हो पाता है।

हमारे यहाँ राष्ट्रीय और अन्तर्राष्ट्रीय महत्व के पुस्तक मेले बहुधा आयोजित हुआ करते हैं। विदेशों में होनेवाले पुस्तक मेलों में भी हम भाग लेते हैं। पुस्तकों की लोकप्रियता के सन्दर्भ में इनकी किस सीमा तक प्रभावी रही है? महानगरियों में आयोजित होनेवाले इन पुस्तक मेलों की गन्ध भी क्या देश के सुदूर गावों में पहुँचती है? क्या गावों में चलने वाले धार्मिक और सांस्कृतिक तथा ग्राम विकास सम्बन्धी मेलों के माध्यम से पुस्तकों की लोकप्रियता नहीं बढ़ाई जा सकती?

सरकार ने करोड़ों रुपयों की विभिन्न ग्रंथ अकादमियों तथा अन्य संस्थाओं को अनुदान के रूप में दिया। आशा की गयी थी कि इनसे हिन्दी में अच्छे ग्रंथ आयेंगे और हिन्दी पुस्तकों की लोकप्रियता बढ़ेगी, किन्तु विश्वविद्यालयों के वांछित सहयोग के अभाव में यह स्वप्न साकार न हो सका। इस सम्बन्ध में हम क्या कर सकते हैं? समाचार-पत्रों में प्रकाशित होनेवाली पुस्तक समीक्षा का पुस्तक प्रियता के आन्दोलन में महत्वपूर्ण योगदान रहा है, किन्तु बिडम्बना है कि हिन्दी का एक महत्वपूर्ण साप्ताहिक तो यह घोषणा भी कर चुका है कि हम पुस्तक समीक्षायें नहीं छापते। कृपया प्रकाशक पुस्तकें भेज कर लेखक की रायल्टी का नुकसान न करें। हिन्दी पुस्तकों की लोकप्रियता के लिए चलाये जा रहे आन्दोलनों के लिए पत्र-पत्रिकाओं का सहयोग कहाँ तक आवश्यक है?

सरकारें भारतीय भाषाओं को बढ़ाने के लिए कुछ पैसों का सहयोग उसी तरह देती है जैसे व्यापारी धर्मादा निकालता है। किन्तु धर्मादे से भारतीय भाषाओं का विकास, न्यायपालिका, कार्यपालिका और विधायिकाओं में अपेक्षित ढंग से नहीं हो रहा है। हमें अपनी भाषाओं को पुराना साहित्य देना होगा। तहसील के न्यायालयों से लेकर उच्चतम न्यायालयों के सारे काम भारतीय भाषाओं में हों। कार्यपालिका और विधायिकाओं का क्षेत्र और भी विस्तृत है। सारे देश में छोटे-बड़े औद्योगिक प्रतिष्ठान हैं, दफ्तर हैं, इन दो के कार्य केवल भारतीय भाषाओं में हों। विश्वविद्यालयों में सभी प्रकार के शोध का माध्यम भारतीय भाषायें बनें। बैंक, बीमा कंपनियों, देशी-विदेशी एजेन्टों के सभी काम का माध्यम यही भाषायें हों। पुस्तकालयों में पुस्तकों की खरीद अनुदान भाषाओं के माध्यम से हों। अंग्रेजी के पत्रों के विज्ञापन कम किये जायें। देशी भाषाओं के प्रकाशनों को बढ़ाने के लिए विशेष एजेंसियों की स्थापना की जाय।

ये कुछ ऐसे चिन्तन बिन्दु हैं जिन पर हमें विचार करना है। हिन्दी पुस्तकें लोकप्रिय कैसे हों, इस सन्दर्भ में ये मुद्दे कई दृष्टियों से विचारार्थ अपेक्षित हैं।

●

## सूचना समाचार

### बूडापेस्ट विश्वविद्यालय में हिन्दी की पढ़ाई

बूडापेस्ट (हंगरी) के इटोवस लोरेण्ड विश्वविद्यालय में हिन्दी की शिक्षा अलग से दी जाती है। हाल ही में हंगरी स्थित भारतीय राजदूत श्री विजय कुमार वर्मा ने विश्वविद्यालय के हिन्दी विभाग के डीन प्रोफेसर इस्तवान दिओसेजगी को हिन्दी की पांच सौ पुस्तकें भेंट की।

इस अवसर पर श्री वर्मा ने हिन्दी पढ़ाये जाने के लिए भारत से किसी हिन्दी शिक्षक को बुलाये जाने की आवश्यकता पर बल दिया। इधर दिल्ली विश्वविद्यालय में हंगरी भाषा की शिक्षा हंगेरियन द्वारा दी जाती है।

प्रो० इस्तवान से कहा कि ये पुस्तकें हिन्दी भाषा और संस्कृति के अध्ययन में सहायक सिद्ध होंगी। इस समय इस विश्वविद्यालय में बीस हंगेरियन छात्र हिंन्दी की शिक्षा ग्रहण कर रहे हैं।

### ब्रज साहित्य अकादमी की मांग

वृन्दावन में सम्पन्न हुए तीन दिवसीय ब्रज साहित्य मण्डल के अधिवेशन में अध्यक्ष पद से बोलते हुए श्री गोपाल प्रसाद व्यास ने ब्रज साहित्य के महत्व पर प्रकाश डाला और कहा कि आज ब्रजभाषा केवल बोली नहीं रह गयी है वरन वह एक सम्पन्न भाषा है, उसका समृद्ध साहित्य है। अतीत में वह अनेक स्तरों पर सरकारी काम काज की भाषा रह चुकी है।

इसी सन्दर्भ में उन्होंने मांग की कि ब्रज साहित्य अकादमी की स्थापना होनी चाहिये तथा आगरा में एक दूरदर्शन केन्द्र स्थापित होना चाहिये जिससे ब्रज के सांस्कृतिक कार्यक्रमों का प्रसारण किया जा सके तथा आकाशवाणी के प्रसारण की शक्ति बढ़ाई जाय।

प्रसिद्ध विचारक चिन्तक एवं आलोचक श्री विद्यानिवास मिश्र ने प्रतिनिधियों का स्वागत किया।

### श्री ए० के० धर पुरस्कृत

बिरला अकादमी आफ आर्ट एण्ड कल्चर ने श्री ए० के० धर को उनके चित्र 'ड्युबेलिटी आफ नेचर' के लिए तीन हजार रुपये के पुरस्कार से सम्मानित किया है। ज्ञातव्य है कि अकादमी ने इस वर्ष मात्र तीन भारतीय चित्रकारों को यह सम्मान दिया है। श्री धर उनमें से एक हैं।

### एक समारोह पांच विमोचन

पटना ने महानगर न होते हुए भी इधर साहित्यिक-सांस्कृतिक तन्द्रा को झकझोरने की दिशा में कुछ करते रहने की जिज्ञासा दिखलाई है और इसका ही प्रमाण है कि देश की प्रमुख साहित्यिक प्रकाशन संस्था 'पारिजात प्रकाशन' द्वारा पांच अभिनव प्रकाशनों का विमोचन, एक प्रबुद्ध और अनौपचारिक माहौल में नगर के प्रमुख साहित्यिकों और संवेदनशील व्यक्तियों की उपस्थिति में की।

सुधि-चिंतक, विचारक और साहित्यकार पत्रकार श्री जितेन्द्र सिंह ने समारोह प्रारम्भ किया नये वर्ष की शुभकामनाओं को अबीर के समान बिखेरते हुए। तब अध्यक्ष के आसन पर विराजमान हुए सौन्दर्य बोध के चितेरे कवि समीक्षक डा० कुमार विमल और उद्घोषणा का भार संभाला सुश्री अनुराधा शंकर और कुमार रंजन ने और तब एक एक कर विमोचित हुई पांच कृति-साहित्यकारों की पांच पुस्तकें।

'सबसे पहले हिन्दी ही क्यों' तथा अन्य निबन्ध डा० प्रभाकर माचवे जिसे भागलपुर विश्वविद्यालय के भूतपूर्व कुलपति श्री देवेन्द्र प्रसाद सिंह जी ने विमोचित किया तथा उसी अनुरूप फिर सत्यनारायण की प्रथम-काव्य कृति 'तुम ना नहीं कर सकते' को श्रीमती प्रकाशवती नारायण ने, 'कितना क्या अनकहा' को श्री पारसनाथ सिंह ने, बेजुबान सिंह की 'बेजुबान' को श्री राधाकृष्ण प्रसाद ने तथा पांच उपन्यासिकायें तथा पांच लेखिकाओं को श्री उदयराज सिंह ने।

सही मानी में पटना के लिए यह अभिनव संयोग ही कहा जायेगा कि किसी प्रकाशन संस्था ने एक साथ प्रकाशन जगत को पांच ऐसी पुस्तकें दी जिसका अभाव

कम से कम पटना में है। कोई भी प्रकाशन संस्था ऐसी नहीं जो साहित्यिक प्रकाशन की मर्यादा को लेकर चले और जो प्रकाशन संस्थाएँ हैं भी वे स्तरीय नहीं और नतीजा यह है कि बिहार जिसकी आवादी ७ करोड़ है वहां के लेखकों, कवियों, साहित्यकारों के लिए कोई भी प्रभावशाली मंच नहीं है, यदि कहीं कुछ है भी तो उसका लाभ कम से कम बिहार के लेखकों को नहीं मिल पाता है।

प्रकाशन की दृष्टि से पारिजात प्रकाशन के इन पांचों पुस्तकों का देश के साहित्यिक परिवेश में विशेष महत्व है। डा० प्रभाकर माचवे और श्री. शंकर दयाल सिंह स्थापित तथा जाने पहचाने लेखक हैं लेकिन राका रश्मि की कृति भी नई और उनका नाम भी नया है। उसके बावजूद उनके उपन्यास 'बेजुवान' में गहन अनुभूति तथा प्रेम की जो उत्कृष्टता है वह साहित्य तथा शिल्प की दृष्टि से स्थायी महत्व की है। श्री सत्यनारायण जानेपहचाने कवि हैं— नुक्कड़ों से लेकर देश की बड़ी पत्र-पत्रिकाओं तक चमकता हुआ नाम, लेकिन कृतिकार के रूप में 'तुम ना नहीं कर सकते' पहली कृति। और 'पांच उपन्यासिकाएँ : पांच लेखिकायें' एक अभिनव प्रयोग है। एक ही जिल्द में बिन्दु सिनहा, शान्ता सिन्हा, उषा किरण खान, शुभदा मिश्र और ऋता शुक्ल की पांच उपन्यासिकायें।

## रामायण मेला

प्रसिद्ध तीर्थ चित्रकूट में अखिल भारतीय स्तर पर राष्ट्रीय रामायण मेले का पंच दिवसीय नवम महोत्सव आगामी ११, १२, १३, १४ तथा १५ फरवरी १९८२ को सम्पन्न होगा। मेले में भारत की विभिन्न भाषाओं की रामायणों के विद्वान, उच्चकोटि के सांस्कृतिक कलाकार तथा राष्ट्रीय नेता भाग ले रहे हैं। सांस्कृतिक कार्यक्रम के अन्तर्गत रामलीला, रासलीला, रामकथापरक, कठपुतली नृत्य, शास्त्रीय नृत्य, रामायण बैले आदि विविध कार्यक्रम प्रस्तुत किये जायेंगे।

राष्ट्रीय रामायण मेले के कार्यकारी अध्यक्ष श्री गोपालकृष्ण करवरिया तथा रामायण मेले के संयोजक आचार्य श्री बाबूलाल गर्ग ने एक संयुक्त प्रेस विज्ञप्ति में कहा कि चित्रकूट में रामकथा को आधार बनाकर रामायण मेला की परिकल्पना समाजवादी चिंतक डा० राममनोहर लोहिया ने की थी। डा० लोहिया के अनुसार, आनन्द, दृष्टिवोध, रससंचार तथा भारतीय सांस्कृतिक परिवर्धन रामायण मेले के प्रमुख उद्देश्य हैं। डा० लोहिया के परिकल्पना को मूर्तरूप देने के लिए १९७३ से चित्रकूट में अखिल भारतीय स्तर पर रामायण मेले का आयोजन हो रहा है। मेले में भारत के प्रायः सभी भाषाओं के प्रसिद्ध विद्वान भाग लेते हैं।

इस वर्ष मेले में अनेक ख्यातिलब्ध विद्वान पधार रहे हैं। मेले के उद्घाटन के लिए डा० कर्णसिंह से सम्पर्क किया जा रहा है।

इस वर्ष मेले के सांस्कृतिक कार्यक्रम की एक विशेषता यह है कि बम्बई के प्रसिद्ध सिने अभिनेता निर्देशक एवं फिल्म-निर्माता श्री राधेश्याम कौशल के नेतृत्व में सुप्रसिद्ध कलादेवी सुश्री मधुरिता सारंग के साथ ३५ कलाकारों का 'बैले ग्रूप 'कुमार संभवम्' का प्रस्तुतीकरण करेगा।

मेले के इच्छुक श्री बाबूलाल गर्ग-संयोजक-राष्ट्रीय रामायण मेला चित्रकूट, करवी-२१०२५ से सम्पर्क करें।

## तीसरा पुस्तकालय

कलकत्ते में एक जहाजी बेड़े पर एक अन्तर्राष्ट्रीय पुस्तकालय पानी पर तैर रहा है। इस पर १६ देशों की बच्चों की पुस्तकें प्रदर्शित हैं। इसमें खेल, विज्ञान मूर्तिकला और यात्रा सम्बन्धी विषयों की पुस्तकें हैं।

पश्चिमी बंगाल के राज्यपाल श्री बी० डी० पाण्डेय ने इस प्रदर्शनी का उद्घाटन करते हुए कहा कि यह जहाजी बेड़ा वास्तव में बच्चों के लिए ज्ञान का खजाना है।

## "पुस्तकालय ज्ञान के श्रोत और साहित्यकर्मियों के तीर्थ"

### बड़ा बाजार पुस्तकालय का गौरवमय अतीत राज्यपाल, जैनेन्द्रकुमार व बिड़लाजी के उद्गार

शिक्षा प्रचार तथा ज्ञानप्राप्ति के सम्बन्ध में पुस्तकालय का विशेष स्थान है। यहाँ पर विभिन्न लेखकों की तथा विभिन्न देशों के इतिहास, संस्कृति, आवास-प्रवास व अन्यान्य सम्बन्धी जानकारी उनके विषय में लिखित पुस्तकों के पढ़ने से हो जाती है। ये उद्गार हैं राज्य के महामहिम राज्यपाल श्री भैरवदत्त पाण्डे के जो आज

कलकत्ता विश्वविद्यालय इंस्टीट्यूट आडिटोरियम में बड़ा बाजार लाइब्रेरी के कौस्तुभ जयन्ती (८०वां वर्ष) समारोह में प्रधान अतिथि पद से व्यक्त कर रहे थे।

मौलिक चिन्तक एवं कथाशिल्पी श्री जैनेन्द्रकुमार ने अपने अध्यक्षीय भाषण में कहा कि बड़ा बाजार पुस्तकालय सिर्फ पुस्तकालय ही नहीं है बल्कि साहित्य-कर्मियों के लिए एक तीर्थस्थल है। उन्होंने कहा कि हिन्दी के उत्थान के लिए पुस्तकालय ने बहुत बड़ा योग-दान किया है। आजादी के पूर्व या बाद में कोई भी साहित्यकार ऐसा नहीं हुआ जिसका सम्बन्ध इस पुस्तकालय से नहीं रहा हो। इसी प्रसंग में उन्होंने कहा कि हमारा राजनीतिक जीवन सांस्कृतिक जीवन से भिन्न हो गया है। त्याग हमारी पुरानी विरासत है।

इन वक्ताओं के पूर्व अपने उद्घाटन भाषण में सुप्रसिद्ध उद्योगपति एवं शिक्षाविद् श्री लक्ष्मीनिवास बिड़ला ने कहा कि मानव जीवन में पुस्तकालय का बड़ा महत्व है। बड़ा बाजार लाइब्रेरी का इतिहास उल्लेखनीय है और अनुकरणीय भी। इसकी स्थापना सन् १९०० में हुई थी। लाइब्रेरी के अब तक के इतिहास पर दृष्टि डालते ही हिन्दी साहित्य जगत के कितने ही धुरन्धर विद्वानों के नाम हठात सामने आ जाते हैं। पं० दुर्गाप्रसाद मिश्र, पं० गोविन्दनारायण मिश्र, श्री कालीप्रसाद तिवारी, श्री सकलनारायण शर्मा जैसे उद्भट विद्वान इस पुस्तकालय के हितचिन्तक थे।

इस अवसर पर कलकत्ता विश्वविद्यालय के हिन्दी विभागाध्यक्ष व 'लाइब्रेरी' के अध्यक्ष श्री विष्णुकान्त शास्त्री ने भी अपने विचार रखे। सचिव श्री परमेश्वरलाल केड़िया ने संस्था की वर्तमान एवं विगत उपलब्धियों पर प्रकाश डाला। उस सचिव श्री पवन कुमार घेलिया ने धन्यवाद ज्ञापन दिया। श्री विमलकुमार लाट कार्यक्रम के संयोजक थे।

## हिन्दी भाषा में स्थित बैंकों में हिन्दी में काम हो

दिल्ली हिन्दी साहित्य सम्मेलन के विचार से सरकारी काम-काज के लिए टाइपराइटरों का होना आज के युग में अत्यन्त आवश्यक है। बैंकों के सभी कार्यालयों में अंग्रेजी टाइप राइटर तो हैं किन्तु हिन्दी टाइप राइटर पर्याप्त संख्या में नहीं हैं। बैंकों की ऐसी अनेक शाखायें मिलेंगी जहाँ अंग्रेजी टाइपराइटर कई-कई हैं किन्तु हिन्दी टाइपराइटर एक भी नहीं हैं।

भारत सरकार की राज्य-भाषा नीति के अनुसार केन्द्रीय सरकार के सभी कार्यालयों में तथा राष्ट्रीयकृत बैंकों के कार्यालयों में भी कम से कम एक-एक हिन्दी टाइपराइटर अवश्य होना चाहिये। यह नीति कई वर्ष पूर्व निर्धारित हुई थी। तद्नुसार अनेक बैंक शाखाओं में हिन्दी टाइपराइटर मंगाये भी गये हैं किन्तु अभी भी ऐसे अनेक कार्यालय हैं जो हिन्दी भाषी क्षेत्रों में स्थित हैं, परन्तु उनमें हिन्दी टाइपराइर अभी तक नहीं मंगाये गये हैं, जिससे जनता के साथ अथवा हिन्दी-भाषी क्षेत्रों में स्थित अन्य कार्यालयों के हिन्दी के साथ न्याय नहीं हो पा रहा है।

## सनीचर की रजत जयन्ती सम्पन्न

प्रगतिशील साहित्यिक पत्र 'सनीचरी' की रजत जयन्ती १० जनवरी रविवार को औराई वाराणसी स्थित सनीचर के कार्यालय में सम्पन्न हुई। इस अवसर पर रातभर कवि सम्मेलन, मुशायरा एवं कौव्वाली का कार्यक्रम चलता रहा। विद्वानों ने सनीचर के साहित्यिक उपलब्धियों की सराहना करते हुए दीर्घ जीवन की कामना की।

## हिन्दी शब्दावली में एकरूपता की आवश्यकता

दिल्ली में सम्पन्न हुई हिन्दी प्रदेशों के मुख्य कर्मियों की बैठक में सरकारी कामकाज के लिए हिन्दी शब्दावली में एकरूपता की आवश्यकता महसूस की गयी। इस कार्य के लिए यह भी निश्चय किया गया। कि इस संदर्भ में योग्य अधिकारियों की एक समिति बना दी जाय जिसमें इन राज्यों का प्रतिनिधित्व हो। यह समिति तीन महीने के भीतर समयबद्ध कार्यक्रम दे।

हिन्दी भाषी राज्यों के मुख्यमंत्रियों की यह सभा उत्तर प्रदेश के मुख्यमंत्री श्री विश्वनाथ प्रताप सिंह ने बुलाई थी और इसमें मध्यप्रदेश, राजस्थान, बिहार, हरियाणा और हिमांचल प्रदेश के मुख्यमंत्री उपस्थित थे।

## श्री विमल मिश्र पुरस्कृत

श्री विमल मिश्र को निखिल भारत बंग-साहित्य सम्मेलन के ५४ वें अधिवेशन में दिनांक २५ दिसम्बर '८१ को बंगाल से किसी भी अन्य भारतीय भाषा में श्रेष्ठ अनुवाद के लिए 'देश पुरस्कार' से सम्मानित किया गया।

श्री विमल मिश्र का का जन्म १९३२ ई० में देवघर में। एम० ए० हिन्दी रांची विश्वविद्यालय से। १९४८ ई० में पहली कहानी 'कब्र' वाराणसी से प्रकाशित 'समाज' साप्ताहिक में प्रकाशित हुई थी। बाद में देश की सम्मानित पत्र-पत्रिकाओं में निरन्तर प्रकाशित होते रहते हैं साथ ही आकाशवाणी रांची-पटना से कविताओं का प्रसारण भी हुआ।

श्री विमल मिश्र अब तक बंगला के श्रेष्ठ लेखकों की बीसेक चुनी हुई कृतियों का अनुवाद कर चुके हैं।

सम्प्रति रूंगटा अकादमी कलकत्ता में अध्यापन-रत।

## काशी विद्यापीठ की प्रेमचन्द संगोष्ठी

प्रेमचन्द जी का व्यक्तित्व किसी वर्गवादी या राजनीतिक चौखटे में मढ़ा नहीं जा सकता। वे विशुद्ध मानवतावादी लेखक थे। जनजीवन को चित्रित करना उनकी कला का उद्देश्य था। वे भारतीय किसानों और शोषकों के प्रभावशाली वक्ता थे। वे पराधीन भारत का दुख दर्द समझते थे। हिन्दी कथा के मंच से उन्होंने आजादी का आह्वान उसी उद्घोष के साथ किया जिस उद्घोष के साथ राजनीतिक मंच से गांधी जी ने किया था।

यह स्थापना की गयी विद्यापीठ में सम्पन्न हुई तीन दिवसीय प्रेमचन्द्र संगोष्ठी में। इस संगोष्ठी में सर्वश्री राजाराम शास्त्री, डा० बच्चन सिंह, डा० जगदीश गुप्त, डा० रमेश कुंतल मेघ, डा० शैलेश जैदी, पं० विष्णुकान्त शास्त्री आदि देश के लगभग ३५ विद्वानों ने भाग लिया। इस संदर्भ में विद्यापीठ के परिसर में तीन दिनों में छः गोष्ठियाँ हुईं।

## अन्तर्राष्ट्रय पुस्तक डिजाइन प्रदर्शनी

प० जर्मनी के लिपजिग नगर में नेशनल बुक ट्रस्ट के तत्वावधान में पुस्तक डिजाइनों की अन्तर्राष्ट्रीय प्रदर्शनी ७ मई से १३ जून १९८२ तक आयोजित है।

इस प्रदर्शनी में उन्हीं पुस्तकों के कवर प्रदर्शित किये जायेंगे जिनका प्रकाशन १० जनवरी १९८२ तक हुआ रहेगा।

## मध्यपूर्व देशों का पुस्तक मेला

मध्यपूर्व देशों का पुस्तक मेला ५ दिसम्बर से १० दिसम्बर १९८२ तक बेहरिंग में आयोजित है। इसमें अंग्रेजी में प्रकाशित वैज्ञानिक और तकनीकी विषयों की पुस्तकें प्रदर्शित की जायेंगी। इसमें अरब लीग के २२ सदस्य देश अपने देशवासियों के लिए पाठ्यपुस्तकों का चयन करेंगे।

●

मुद्रक—भार्गव भूषण प्रेस, त्रिलोचन, वाराणसी

१८/१–८२

# विवरणिका

**उपन्यास**

| कोड | पुस्तक | लेखक | मूल्य |
|---|---|---|---|
| V–4 | गुलारा बेगम | शरद पगारे | 50·00 |
| V–4 | तवायफ | बी० आर० पदम | 15·00 |
| V–4 | नागमणी | हरिस्वरूप गौड़ | 15·00 |
| V–4 | पराग तृष्णा | हिमांशु श्रीवास्तव | 30·00 |
| V–3 | रूपतापस | शंकर | 15·00 |
| V–3 | अथाह | जसवंत दलवी | 18·00 |
| V–3 | गोधूलि | आशापूर्णा देवी | 30·00 |
| V–3 | कांचन मृग | वी० स० खांडेकर | 25·00 |
| V–3 | हृदय की पुकार | ,, ,, | 20·00 |
| V–2 | त्रिपदी | आशापूर्णा देवी | 15·00 |
| V–2 | कथा एक नरक की | यादवेन्द्र शर्मा चन्द्र | 16·00 |
| V–2 | खून का रिश्ता | ख्वाजा अहमद अब्बास | 15·00 |
| V–1 | वीर भोग्या वसुन्धरा | रामचरण रुद्र | 18·50 |
| V–1 | चोर गली का चौराहा | प्रकाश दीक्षित | 6·00 |
| V–1 | सताए हुए लोग | मनमोहन कुमार तमन्ना | 15·50 |
| V–1 | दिया ना बुझा | गोविन्द विश्वकर्मा | 12·00 |
| N–6 | कालाजल | शानी | 45·00 |
| N–6 | हुजूर दरबार | गोविन्द मिश्रा | 35·00 |
| N–6 | क्योंकि | शशिप्रभा शास्त्री | 15·00 |
| N–6 | कंदिल का धूआँ | दिनेश नंदिनी डालमियाँ | 35·00 |
| N–6 | चितकोबरा | मृदुला गर्ग | 20·00 |
| N–6 | अनित्य | ,, ,, | 37·50 |
| N–6 | गली आगे मुड़ती है | शिवप्रसाद सिंह | 35·00 |
| N–6 | उखड़े हुए लोग | राजेन्द्र यादव | 30·00 |
| N–6 | सारा आकाश | ,, ,, | 15·00 |
| N–6 | शह और मात | ,, ,, | 20·00 |
| N–6 | अनदेखे अनजान पुल | ,, ,, | 15·00 |
| N–6 | आपका बंटी | मन्नू भंडारी | 15·00 |
| N–6 | स्वामी | ,, ,, | 15·00 |
| N–6 | कलवा | ,, ,, | 5·00 |
| N–6 | मौत की सराय | भिक्खू | 25·00 |
| N–6 | रक्त यात्रा | ,, | 35·00 |
| N–6 | अपने लोग | रामदरश मिश्र | 28·00 |
| N–6 | बम्बई की शाम | कृष्ण चन्दर | 7·00 |
| N–6 | उतरते ज्वार की सीपियाँ | राजेन्द्र अवस्थी | 10·00 |
| N–6 | जयदमन | गुरुदत्त | 15·00 |
| N–6 | सीढ़ियाँ | शशिप्रभा शास्त्री | 21·00 |
| N–6 | परछाइयों के पीछे | ,, ,, | 25·00 |
| N–6 | गोपीगंज संवाद | प्रणवकुमार वन्दोपाध्याय | 40·00 |
| N–6 | तोपों के साये में | सुदर्शन मजीठिया | 18·00 |
| N–6 | कच्ची पक्की दीवारें | रामकुमार भ्रमर | 25·00 |
| N–6 | राजतिलक | शिवसागर मिश्र | 18·00 |
| N–6 | मगध की जय | ,, ,, | 22·00 |
| N–6 | जंगल की कहानी | नरेन्द्र कोहली | 8·00 |
| N–6 | आश्रितों का विद्रोह | ,, ,, | 8·00 |
| N–6 | पुनरारम्भ | ,, ,, | 8·00 |
| N–6 | चेहरे मत उतारो | यादवेन्द्र शर्मा चन्द्र | 14·00 |
| N–6 | जनानी ड्योढ़ी | ,, ,, | 8·00 |
| N–6 | मंगल सूत्र | दत्त भारती | 18·00 |
| N–6 | दूसरी बार | श्रीकान्त वर्मा | 13·00 |
| N–6 | रुकोगी नहीं राधिका | ऊषा प्रियंवदा | 8·50 |
| N–6 | उसके हिस्से की धूप | मृदुला गर्ग | 12·00 |
| N–6 | वंशज | ,, ,, | 15·00 |
| N–6 | प्रथम प्रतिश्रुति | आशापूर्णा देवी | 50·00 |
| N–6 | रेत का वृन्दावन | ,, ,, | 10·00 |
| N–6 | पात्र पात्री | शंकर | 8·00 |
| N–6 | मानचित्र | शंकर | 22·00 |
| N–6 | सेतुबंध | मनोजवसु | 15·00 |
| N–6 | काकटेल | निमाई भट्टाचार्य | 12·00 |
| N–6 | डिफेन्स कालोनी | ,, ,, | 9·00 |
| N–6 | रक्त गुलाल | पन्नालाल पटेल | 38·00 |

| | | | |
|---|---|---|---|
| N–6 | बदचलन | कविता सिंह | 15 00 |
| N–6 | आदमखोर | नानक सिंह | 6·00 |
| N–6 | शतघ्नी | वीरेन्द्र कुमार भट्टाचार्य | 6·00 |
| S–6 | एक अकेला | रामकुमार भ्रमर | 16·00 |
| S–6 | हेमचन्द्र विक्रमादित्य | सय्याह सुनामी | 14·00 |
| S–6 | आखिर जीत हमारी | ,, ,, | 14·00 |
| S–6 | भगवान एक लिंग | ,, ,, | 14·00 |
| S–6 | काफिर | ,, ,, | 14·00 |
| S–6 | एक नारी एक प्रलय | ,, ,, | 14·00 |
| S–6 | जोरावरसिंह | ,, ,, | 14·00 |
| S–6 | प्रेम श्रृंगार और बलिदान | ,, ,, | 12·50 |
| S–8 | भीमपलाश्री | बनफूल | 30·00 |
| S–8 | संदीपन पाठशाला | ताराशंकर वंदोपाध्याय | 25·00 |
| S–8 | मंजरी आपेरा | ,, ,, | 25·00 |
| S–8 | चन्द्रकान्ता | देवकीनन्दन खत्री | 20·00 |
| S–8 | वीरेन्द्र वीर | देवकीनन्दन खत्री | 10·00 |
| S–8 | कटोरा भर खून | ,, ,, | 10 00 |
| S–8 | नरेन्द्र मोहिनी | ,, ,, | 15·00 |
| S–8 | काजर की कोठरी | ,, ,, | 10·00 |
| S–8 | कुसुम कुमारी | ,, ,, | 10·00 |
| S–5 | टूटा शीशा | आशापूर्णा देवी | 35·00 |
| S–5 | तीन छन्द | ,, ,, | 24·00 |
| S–5 | लज्जा | रमापद चौधरी | 15·00 |
| S–5 | मरियम | चितरंजन माइती | 12·00 |
| S–5 | इश्वरी तल्ला की कथा | श्यामल गंगोपाध्याय | 20·00 |
| S–5 | काल चक्र | प्रफुल्ल राय | 20·00 |
| S–5 | सभी बेगाने | शरत कुमार मुखोपाध्याय | 22·00 |
| S–5 | होनी अनहोनी | बलवंत सिंह | 20·00 |
| S–5 | तृतीय नयन | जरासंध | 18·00 |
| S–5 | खण्ड प्रलय | ,, ,, | 16·00 |
| S–5 | निसंग पथिक | ,, ,, | 45·00 |
| S–5 | निशाना | ,, ,, | 15·00 |
| S–5 | उत्तराधिकार | ,, ,, | 18·00 |
| S–5 | मसिरेखा | ,, ,, | 20·00 |
| S–5 | देह शिल्पी, भूल | जरासंध | 15·00 |
| S–5 | होटल का सपना | विभूति भूषण वन्दोपाध्याय | 12·00 |
| S–5 | गुलफाम मंजिल | इकबाल बहादुर देवसरे | 35·00 |

| | | | |
|---|---|---|---|
| S–5 | बेगम हजरत महल | इकबाल बहादुर देवसरे | 25·00 |
| S–5 | जाने आलम | ,, ,, | 25·00 |
| S–5 | नवाब बे मुल्क | ,, ,, | 30·00 |
| S–5 | तपस्या | ,, ,, | 18·00 |
| S–5 | तानसेन | ,, ,, | 20·00 |
| S–4 | कृष्णवेणी | शिवानी | 20·00 |
| S–4 | महानगर | नरेन्द्रनाथ मित्र | 18·00 |
| S–4 | भित्तिचित्र की मयूरी | हिमांशु श्रीवास्तव | 30·00 |
| S–4 | फैलूदा एण्ड कम्पनी | सत्यजीत राय | 18·00 |
| S–4 | अकारण | योगेश गुप्त | 18·00 |
| S–2 | कोई तो | विष्णु प्रभाकर | 30·00 |
| S–2 | वही बात | कमलेश्वर | 10·00 |
| S–2 | गोधूलि | भैरप्पा | 30·00 |
| S–2 | एवाने गजल | जिलानी बानो | 35·00 |
| S–2 | सोमाचरित | रमेशचन्द्र सिन्हा | 20·00 |
| S–2 | घायल और बौने फूल | रांगेय राघव | 15·00 |
| S–2 | धूनी का धुआँ | ,, ,, | 10·00 |
| S–2 | प्रतिदान | ,, ,, | 20·00 |
| S–2 | चीवर | ,, ,, | 15·00 |
| S–2 | तूफानों के बीच | ,, ,, | 7·00 |
| S–2 | एक कतरा खून | इस्मत चुगताई | 25·00 |
| R–3 | मछली बाजार | राजेन्द्र अवस्थी | 20·00 |
| R–8 | सच या झूठ | गुरुदत्त | 25·00 |
| R–8 | खंजन नयन | अमृतलाल नागर | 36·00 |
| R–8 | नाच्यो बहुत गोपाल | ,, ,, | 35·00 |
| R–8 | मानस का हंस | ,, ,, | 35·00 |
| R–8 | भूख | ,, ,, | 15·00 |
| R–8 | सात घूंघट वाला मुखड़ा | ,, ,, | 12·00 |
| R–8 | समुद्र में खोया हुआ आदमी | कमलेश्वर | 12·00 |
| R–8 | एक सड़क सत्तावन गलियाँ | ,, ,, | 12·00 |
| R–8 | तीसरा आदमी | ,, ,, | 8·00 |
| R–8 | काली आँधी | ,, ,, | 10·00 |
| R-8 | डाक बंगला | ,, ,, | 10·00 |
| R–8 | अमृत कुम्भ की खोज में | समरेश बसु | 30·00 |
| R–8 | आत्महत्या | शिव के० कुमार | 18·00 |
| R–8 | वैशाली की नगर वधू | आचार्य चतुरसेन | 30·00 |
| R–8 | वयं रक्षामः | ,, ,, | 35·00 |

| | | | |
|---|---|---|---|
| R–8 | सोना और खून ४ खण्ड | आचार्य चतुरसेन | 100·00 |
| R–8 | हृदय की प्यास | ,, ,, | 5·00 |
| R–8 | डूबती नौका | गुरूदत्त | 20·00 |
| R–8 | उलझती राहें | ,, ,, | 15·00 |
| R–8 | पुष्यमित्र | ,, ,, | 20·00 |
| R–8 | शादी | ,, ,, | 20·00 |
| R–8 | जहाँ पौ फटने वाली है | मालती पारूलकर | 30·00 |
| R–8 | काला गुलाब | भीष्मसेन त्यागी | 16·00 |
| R–8 | चित्रप्रिया | अखिलन | 35·00 |
| R–8 | ययाति | वी० स० खाण्डेकर | 35·00 |
| R–8 | हम चाकर रघुनाथ के | विमल मिश्र | 12·00 |
| R–8 | कैसे कैसे सच | ,, ,, | 10·00 |
| R–8 | मुजरिम हाजिर ( दो भाग ) | ,, ,, | 75·00 |
| R–7 | कुरू कुरू स्वाहा | मनोहर श्याम जोशी | 30·00 |
| R–7 | मेघदूत एक पुरानी कहानी | हजारी प्रसाद द्विवेदी | 18·00 |
| R–7 | रावी पार | बलवन्त सिंह | 16·00 |
| R–7 | पुनर्नवा | हजारी प्रसाद द्विवेदी | 22·00 |
| R–7 | चारुचन्द्र लेख | ,, ,, ,, | 35·00 |
| R–7 | बाणभट्ट की आत्मकथा | ,, ,, | 15·00 |
| R–7 | अनामदास का पोथा | ,, ,, ,, | 18·00 |
| R–7 | अप्सरा | निराला | 10·00 |
| R–7 | अलका | ,, ,, | 10·00 |
| R–7 | कुल्ली भाट | ,, ,, | 6·50 |
| R–7 | बंसी की धुन | कन्हैयालाल मा० मुन्शी | 12·00 |
| R–7 | रूक्मणी हरण | ,, ,, | 20·00 |
| R–7 | पाँच पाण्डव | ,, ,, | 50·00 |
| R–7 | जय सोमनाथ | ,, ,, | 15·00 |
| R–7 | भगवान परशुराम | ,, ,, | 16·50 |
| R–7 | तपस्विनी | ,, ,, | 75·00 |
| R–7 | आधा गाँव | राही मासूम रजा | 40·00 |
| R–7 | दिल एक सादा कागज | ,, ,, | 15·00 |
| R–7 | कटरा बी आर्जू | राही मासूम रजा | 20·00 |
| R–7 | सिन : 75 | ,, ,, | 10·00 |
| R–7 | ओस की बूंदे | ,, ,, | 7·00 |
| R–7 | टोपी शुक्ला | ,, ,, | 8·00 |
| R–7 | साहिबे आलम | बलवन्त सिंह | 30·00 |
| R–7 | साहब बीबी गुलाम | विमल मित्र | 24·00 |
| R–7 | मैं | ,, ,, | 22·00 |
| R–7 | राजा बदल | ,, ,, | 10·00 |
| R–7 | परस्त्री | ,, ,, | 24·00 |
| R–7 | चौरंगी | शंकर | 24·00 |
| R–7 | योग वियोग | शंकर | 14·00 |
| Y–7 | सीमाबद्ध | शंकर | 15·00 |
| R–7 | आशा आकांक्षा | शंकर | 12·00 |
| R–7 | जन अरण्य | शंकर | 12·00 |
| R–7 | सम्राट और सुन्दरी | शंकर | 18·00 |
| R–7 | थैला भर शंकर | शंकर | 12·00 |
| R–7 | राजपथ जनपथ | चाणक्य सेन | 24·00 |
| R–7 | मुख्य मन्त्री | ,, ,, | 30·00 |
| R–7 | सोने का किला | सत्यजीत राय | 10·00 |
| R–8 | ताकि वे जी सकें | दीपचन्द बिहारी | 25·00 |
| R–1 | महाभोज | मन्नू भण्डारी | 22·00 |
| R–1 | पल्टू बाबू रोड | फणीश्वर नाथ रेणु | 15·00 |
| R–1 | मुरदाघर | जगदम्बा प्रसाद दीक्षित | 18·00 |
| R–1 | संस्कार | अनन्तमूर्ति | 15·00 |
| R–1 | अवस्था | ,, | 22·00 |
| R–1 | चेहीमुण्डा और उसका तीर | महाश्वेता देवी | 25·00 |
| R–1 | भटकाव | ,, ,, | 20·00 |
| R–1 | 1084 वें की माँ | ,, ,, | 14·00 |
| R–1 | विस्फोट | अरुण साधू | 21·00 |
| R–1 | सिंहासन | ,, ,, | 35·00 |
| R–1 | बम्बई दिनांक | ,, ,, | 19·00 |
| R–1 | कालचक्र | नित्यानन्द महापात्र | 20·00 |
| R–1 | सुनहरा अवसर | शंकर | 22·00 |
| R–1 | चर्चा सुहाग की | शंकर | 19·00 |
| R–1 | नगर नन्दिनी | शंकर | 19·00 |
| R–1 | ये अनजाने | शंकर | 25·00 |
| R–1 | त्रिवेणी | विमल मित्र | 22·00 |
| R–1 | जो इतिहास में नहीं है | विमल मित्र | 17·00 |
| R–1 | न हन्यते | मैत्रेयी देवी | 25·00 |
| R–1 | प्रोफेसर शंकू | सत्यजीत राय | 12·00 |
| R–1 | गंगटोक में घपला | सत्यजीत राय | 9·75 |
| R–1 | बहुती गंगा | शिवप्रसाद मिश्र रुद्र | 10·00 |

| | | | |
|---|---|---|---|
| R–1 | बारह बजे रात के | कालिंस तथा लापीयर | 20·00 |
| R–7 | मैला आँचल | फणीश्वर नाथ रेणु | 28·00 |
| R–7 | परती परिकथा | " " | 22·50 |
| R–7 | एक चिथड़ा सुख | निर्मल वर्मा | 25·00 |
| R–7 | लाल टीन की छत | " " | 17·00 |
| R–7 | दुख मोचन | नागार्जुन | 7·50 |
| R–7 | नई पौध | " | 15·00 |
| R–7 | बाबा बटेसुर नाथ | " | 9·00 |
| R–7 | राजदरबारी | श्रीलाल शुक्ल | 40·00 |
| R–7 | भूले बिसरे चित्र | भगवतीचरण वर्मा | 75·00 |
| R–7 | प्रश्न और मरीचिका | " " | 37·50 |
| R–7 | रेखा | " " | 25·00 |
| P–2 | रक्त बीज | शिवसागर मिश्र | 40·00 |
| P–2 | धर्मोरक्षति | आचार्य चतुरसेन | 40·00 |
| P–2 | दिशाहीन | हंसराज रहबर | 25·00 |
| P–2 | श्रद्धा | उत्तम परमार | 30·00 |
| P–2 | मकान दर मकान | बालादूबे | 25·00 |
| P–2 | शकुनी मामा | सत्यपाल विद्यालंकार | 25·00 |
| P–2 | कश्मीर की क्लियोपेट्रा | गोविन्द वल्लभ पंत | 25·00 |
| P–2 | अजन्मा वह | शिवसागर मिश्र | 30·00 |
| P–2 | जन्मेजय बचो | " " | 20·00 |
| P–2 | अँधेरे का सूरज | " " | 25·00 |
| P–2 | परिचारिका | गोविन्दवल्लभ पंत | 30·00 |
| P–2 | तीन दिन | " " | 20·00 |
| P–2 | फूल तोड़ना मना है | थानी | 20·00 |
| P–2 | चाँद के धब्बे | शिवसागर मिश्र | 20·00 |
| P–2 | हरण निमन्त्रण | आचार्य चतुरसेन | 30·00 |
| P–2 | आत्मदाह | " " | 30·00 |
| P–2 | आँगन | रामकुमार भ्रमर | 40·00 |
| P–2 | सफेद मेमने | मणिमधुकर | 20·00 |
| P–1 | वापसी | आशुतोष मुखर्जी | 30·00 |
| P–1 | श्वेत पत्र | विवेकी राय | 25·00 |
| P–1 | सूरज किरण की छाँव | राजेन्द्र अवस्थी | 16·00 |
| P–1 | दीक्षा | नरेन्द्र कोहली | 20·00 |
| P–1 | अवसर | " " | 20·00 |
| P–1 | संघर्ष की ओर | नरेन्द्र कोहली | 40·00 |
| P–1 | युद्ध ( दो भाग ) | " " | 80·00 |
| R–8 | मछली बाजार | राजेन्द्र अवस्थी | 20·00 |
| R–8 | सच या झूठ | गुरुदत्त | 25·00 |
| S–4 | पिंजरे का पंछी | " | 25·00 |
| S–4 | मेरी स्त्रियाँ | मणिमधुकर | 20·00 |
| S–4 | शगुन | गुलशन नन्दा | 15·00 |
| L–1 | ताँबे के पैसे | आनन्द प्रकाश जैन | 40·00 |
| K–3 | अनाथ | राहुल सांकृत्यायन | 9·00 |
| K–3 | सोने की ढाल | " " | 10.00 |
| K–3 | दिवोदास | " " | 10·00 |
| S–4 | निर्लेप | गुरुदत्त | 20·00 |
| S–4 | यह भी प्रेम | विमल मित्र | 15·00 |
| S–4 | मल्लिका | जरासंध | 15·00 |
| S–4 | बीते हुए | शुभावर्मा | 15·00 |
| K–3 | सिंह सेनापति | राहुल सांकृत्यायन | 17·50 |
| K–3 | वोल्गा से गंगा | " " | 17·00 |
| K–3 | निराले हीरे की खोज | " " | 9·00 |
| K–3 | जीने के लिए | " " | 16·00 |
| K–3 | अदीना | " " | 9·00 |
| K–3 | विस्मृति के गर्भ में | " " | 12·50 |
| K–3 | बिल्लेसुर बकरीहा | निराला | 7·00 |
| K–3 | प्रभावती | निराला | 10·00 |
| K–3 | अँधेरे की भूख | रांगेय राघव | 12·00 |
| K–3 | बूँद और समुद्र | अमृतलाल नागर | 25·00 |
| S–4 | उनचास दिन | अमृता प्रीतम | 16·00 |
| S–4 | फ्रीलांसर | शुभावर्मा | 25·00 |
| N–1 | चिक्कवीर राजेन्द्र | श्रीनिवास | 7·50 |
| N–1 | सोरठ तेरा बहता पानी | जे० सी० मेघाणी | 6·25 |
| N–1 | पूर्णकुम्भ | रानीचन्द | 11·25 |
| N–1 | यात्रा का अन्त | नील पद्मनाभन | 7·00 |
| N–1 | बाहर का आदमी | जगशिपियन | 10·25 |
| N–1 | कौसल्या | सत्यनारायण मूर्ति | 7·75 |
| N–1 | मुक्ति | शान्तिनाथ देसाई | 11·50 |
| N–1 | गंगव्वा गंगा माई | पुणेकर | 9·00 |
| N–1 | प्रतिपदा | वी० कि० भट्टाचार्य | 15·75 |

| | | | |
|---|---|---|---|
| N–1 | अनादि अनन्त | श्रीरांग | 12·25 |
| N–1 | आदर्श हिन्दू होटल | विभूति भूषण वन्दोपाध्याय | 9·00 |
| N–1 | गृह भंग | भैरप्पा | 15·25 |
| N–1 | निसर्ग | मिर्जी अण्णाराय | 10·75 |
| N–1 | दाना पानी | माहन्ती | 14·75 |
| N–1 | मेरे गाँव के रसिक | आयंगर | 6·75 |
| I–1 | चाकलेट | पाण्डेय बेचन शर्मा उग्र | 12·00 |
| I–1 | चलता हुआ लावा | रमेश बक्षी | 15·00 |
| I–1 | हम तिनके | ,, ,, | 30·00 |
| I–1 | खुले आम | ,, ,, | 15·00 |
| I–1 | बैसाखियों वाली इमारत | ,, ,, | 15·00 |
| I–1 | कुमारिकाएँ | कृष्णा अग्निहोत्री | 20·00 |
| H–1 | कर्मभूमि | प्रेमचन्द | 25·00 |
| H–1 | गबन | ,, | 22·00 |
| H–1 | प्रेमाश्रय | ,, | 30·00 |
| H–1 | सेवासदन | ,, | 20·00 |
| H–1 | वरदान | प्रेमचन्द | 12·00 |
| H–1 | प्रतिज्ञा | ,, | 4·00 |
| H–1 | निर्मला | ,, | 6·00 |
| H–1 | मंगलाचरण | ,, | 25·00 |
| H–1 | अहंकार | ,, | 7·00 |
| H–1 | बीज | अमृतराय | 16·00 |
| H–1 | नागफनी का देश | ,, | 5·00 |
| H–1 | हाथी के दाँत | ,, | 5·00 |
| H–1 | जंगल | ,, | 10·00 |
| H–1 | सुख-दुख | ,, | 7·00 |
| H–1 | भटिपाली | ,, | 5 00 |
| H–1 | धूआँ | ,, | 36·00 |
| B–1 | आग और पानी | रघुवीरशरण मित्र | 25·00 |
| N–4 | भोर का तारा | आशापूर्णा देवी | 25·00 |
| N–4 | गलत सही घड़ियाँ | श्याम विमल | 20·00 |
| N–4 | पिछली रात का अँधेरा | हिमांशु श्रीवास्तव | 20·00 |
| N–4 | देह मन | नरेन्द्रनाथ मित्र | 26·00 |
| N–4 | जोग संजोग | रामकुमार भ्रमर | 26·00 |
| N–4 | पत्थर के इन्सान | प्रवीण शाह | 15·00 |
| N–4 | एक और लैला | हिमांशु श्रीवास्तव | 25·00 |
| N–4 | अभिशाप | आरिगपूडि | 20 00 |
| N–4 | समाधान | रमाकान्त | 25·00 |
| A–1 | यमुना तीरे | व्यथित हृदय | 12·50 |
| A–1 | कनक कमल | गोविन्दवल्लभ पन्त | 15·00 |
| H–3 | द्रोपदी की आत्मकथा | मनु शर्मा | 5·00 |
| H–3 | द्रोण की आत्मकथा | ,, | 20·00 |
| H–3 | कर्ण की आत्मकथा | ,, | 20·00 |
| H–3 | के बोले माँ तुमि अबले | ,, | 3·00 |
| H–3 | एक लिंग का दीवान | ,, | 8·00 |
| H–3 | लोहे के पंख | हिमांशु श्रीवास्तव | 9·00 |
| H–3 | नदी फिर बह चली | ,, | 8·00 |
| H–3 | कुहासे में जलती धूपबत्ती | ,, | 4·00 |
| H–3 | सिकन्दर | ,, | 5·00 |
| H–3 | वंदिता | प्रतापनारायण श्रीवास्तव | 7·00 |
| H–3 | तक्षशिला की राजमाता | उद्दरंगराय केशवराय ओझा | 7·00 |
| H–3 | फिर महँकेंगे कदम्ब | शकुन्तला पाण्डेय | 10·00 |
| H–3 | सब्जबाग | पाण्डेय बेचन शर्मा 'उग्र' | 7·00 |
| H–3 | रेवती | कृष्णचन्द्र शर्मा 'भिक्खु' | 10·00 |
| H–3 | नागफनी | ,, | 5·00 |
| H–3 | लमसेना | राजेन्द्र अवस्थी | 4·00 |
| H–3 | फिसलती हुई मछली | ,, | 4·00 |
| H–3 | जरूरत | द्वारिका प्रसाद एम० ए० | 5·00 |
| H–3 | पथ की खोज भाग १ व २ | डॉ० देवराज | 20·00 |
| H–3 | जरासंध के दो उपन्यास | जरासंध | 3·00 |
| H–3 | ऊँचे लोग नीची गलियाँ | बी० आर० पदम | 3·00 |
| H–3 | संगीनें झुक गईं | गदाधर नारायण | 5·00 |
| H–3 | एक बूँद दो समुद्र | ,, | 3·00 |
| H–3 | किन्नरी | ,, | 3·00 |
| H–3 | पानी के प्राचीर | रामदरश मिश्र | 6·00 |
| H–3 | साँचा | प्रभाकर माँचवे | 3·00 |
| H–3 | कछार के काँटे | अमरेश | 3·00 |
| H–3 | नये मुसाफिर | रामप्रकाश कपूर | 3·00 |
| H–3 | मिस मसूरी | ,, | 3·00 |
| H–3 | एक और सब | ,, | 5·00 |
| H–3 | क्रान्ति से पहले | राजेन्द्रपाल सिंह | 3·00 |
| H–3 | मुमताज महल | हरिप्रसाद थपलियाल | 4·00 |
| H–3 | साहिबे आलम | योगेश प्रवीन | 3·00 |

